"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी.2-22-छत्तीसगढ़ गजट / 38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-05-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)
## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 504 ] रायपुर, गुरुवार, दिनांक 31अक्टूबर 2013— कार्तिक 9, शक 1935

खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 30 अक्टूबर 2013

### अधिसूचना

क्रमांक एफ 1-22/खाद्य/2011/29-1. — भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण (अराजपत्रित कार्यपालिक) सेवा में भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :-

### नियम

**1. संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ .** — (1) ये नियम छत्तीसगढ़ खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण (अराजपत्रित कार्यपालिक) सेवा भर्ती नियम, 2013 कहलाएंगे।

(2) ये राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

**2. परिभाषाएं .** — इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो, —

(क) **"नियुक्ति प्राधिकारी"** से अभिप्रेत है संचालक/आयुक्त, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण (अराजपत्रित कार्यपालिक);

(ख) **"बोर्ड/मण्डल"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ व्यावसायिक परीक्षा मण्डल ;

(ग) **"समिति"** से अभिप्रेत है शासन द्वारा यथा अनुमोदित चयन समिति ;

(घ) **"परीक्षा"** से अभिप्रेत है नियम 11 के अधीन भर्ती के लिए आयोजित प्रतियोगी परीक्षा ;

(ङ) **"शासन"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ शासन ;

(च) **"राज्यपाल"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ के राज्यपाल ;

(छ) **"अन्य पिछड़े वर्ग"** से अभिप्रेत है राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर यथा संशोधित, अधिसूचना क्रमांक एफ 8-5-पच्चीस-4-84, दिनांक 26-12-1984 द्वारा यथा विनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग ;

(ज) **"अनुसूची"** से अभिप्रेत है इन नियमों से संलग्न अनुसूची ;

(झ) **"अनुसूचित जाति"** से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

(ञ) **"अनुसूचित जनजाति"** से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

(ट) **"सेवा"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण (अराजपत्रित कार्यपालिक) सेवा;

(ठ) **"राज्य"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य।

3. **विस्तार तथा लागू होना.**— छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अंतर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे।

4. **सेवा का गठन.**— सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति सम्मिलित होंगे, अर्थात्:—

(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय, अनूसूची—एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूलतः धारण कर रहे हों;

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किए गये हों; और

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किए गये हों।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि.**— सेवा का वर्गीकरण, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या और उससे संलग्न वेतनमान, अनुसूची—एक में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार होगा:

परन्तु शासन, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में, समय—समय पर, या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर, वृद्धि या कमी कर सकेगा।

6. **भर्ती का तरीका.**— (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थात्:—

(क) प्रतियोगिता परीक्षा/चयन के माध्यम से सीधी भर्ती द्वारा:—

(एक) खाद्य निरीक्षक के 95 प्रतिशत पद, प्रतियोगी परीक्षा के माध्यम से सीधी भर्ती द्वारा भरे जायेंगे,

(दो) खाद्य निरीक्षक के 5 प्रतिशत पद, अनुसूची—पांच में विनिर्दिष्ट योजना के अनुसार लिपिक वर्गीय कर्मचारियों से चयन द्वारा भरे जायेंगे।

(ख) सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा, जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पदों को मूल रूप में धारण करते हों, जैसा कि इस निमित्त विनिर्दिष्ट किया जाये।

(2) उप—नियम (1) के खण्ड (ख) या खण्ड (ग) के अधीन भर्ती किए गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची—एक में यथा विनिर्दिष्ट पदों की संख्या के, अनुसूची—दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को, भरे जाने के प्रयोजन के लिये अपनायी जाने वाली भर्ती का तरीका या तरीके तथा ऐसे तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा शासन के परामर्श से अवधारित की जाएगी।

(4) उप—नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, तो नियुक्ति प्राधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग से परामर्श के पश्चात् सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़ जिनको उक्त उप—नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे अन्य तरीके अपना सकेगा, जिसे वह इस निमित्त जारी किए गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) मेरिट के आधार पर सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए, मापदण्ड शासन द्वारा विहित किया जायेगा, तथापि नियुक्ति प्राधिकारी के लिये यह आवश्यक होगा कि इस प्रयोजन के लिये, एक चयन समिति गठित करे, जो इन मापदण्डों से भिन्न कोई अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगी।

(6) भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधान लागू होंगे।

7. **सेवा में नियुक्ति.–** इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात, सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जायेंगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति, नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी, अन्यथा नहीं।

8. **सीधी भर्ती के लिये पात्रता की शर्तें.– (लिपिक वर्गीय सेवा को छोड़कर)–** प्रतियोगी परीक्षा हेतु पात्र होने के लिए, अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होंगी, अर्थात्:–

**(एक) आयु–** (क) वर्ष, जिसमें पद हेतु विज्ञापन प्रकाशित होता है, की जनवरी के प्रथम दिन को अभ्यर्थी ने अनुसूची–तीन के कॉलम (4) में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो तथा उक्त अनुसूची के कॉलम (5) में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमी–लेयर) का हो, तो उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों के लिए उच्चतर आयु सीमा 10 (दस) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में भी, जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों अथवा रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए उच्चतर आयु सीमा शिथिलनीय होगी:–

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो छत्तीसगढ़ के स्थायी या अस्थायी शासकीय सेवक हो, 38 (अड़तीस) वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिये;

(दो) ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 (अड़तीस) वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए। यह रियायत, आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समितियों में कार्यरत कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी;

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी, जो "छंटनी किया गया शासकीय सेवक" हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गयी संपूर्ण अस्थायी सेवा की अधिकतम 7 (सात) वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गयी सेवाओं का योग हो, कम करने के लिये अनुज्ञात किया जाएगा:

परन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण–** शब्द "छंटनी किये गये शासकीय सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्हीं भी संघटक इकाइयों की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः माह की कालावधि तक निरंतर रहा हो और जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 (तीन) वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो।

(ड.) ऐसा अभ्यर्थी, जो भूतपूर्व सैनिक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा:

परन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण**– शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति, जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग का हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः माह की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 (तीन) वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के परिणामस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छंटनी किया गया हो अथवा जिसे अधिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो:–

(एक) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें समय पूर्व सेवानिवृत्ति रियायतों (मस्टरिंग आऊट कन्सेशन) के अधीन निर्मुक्त कर दिया गया हो;

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो, और जिन्हें–

(क) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर;

(ख) नामांकन की शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो;

(तीन) मद्रास सिविल यूनिट के भूतपूर्व कार्मिक;

(चार) ऐसे भूतपूर्व सैनिक (सैनिक तथा असैनिक) जिन्हें उनकी संविदा पूरी होने पर सेवोन्मुक्त किया गया हो, (जिनमें अल्पावधि सेवा के नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल हैं);

(पांच) ऐसे अधिकारी जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर छः माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के पश्चात् सेवोन्मुक्त किया गया हो;

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो;

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया हो कि वे अब दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं हैं;

(आठ) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो।

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अधीन ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 2 (दो) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(छ) अस्पृश्यता निवारण नियम, 1984 के अधीन अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अनुसार पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पति/पत्नी के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ज) शहीद राजीव पांडे सम्मान, गुण्डाधूर सम्मान एवं महाराजा प्रवीरचंद भंजदेव सम्मान प्राप्त अभ्यर्थियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त युवा अभ्यर्थियों के संबंध में भी सामान्य उच्चतर आयु सीमा 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) ऐसे अभ्यर्थियों के संबंध में, जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मण्डल के कर्मचारी हैं, उच्चतर आयु सीमा 38 (अड़तीस) वर्ष की आयु तक शिथिलनीय होगी।

(ञ) स्वयंसेवी नगर सैनिकों तथा नगर सेना के नॉन कमीशंड अधिकारियों के मामले में, उनके द्वारा पूर्व में इस प्रकार की गई नगर सेना सेवा की कालावधि के लिये, उच्चतर आयु सीमा में, 8 (आठ) वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए, छूट दी जायेगी, किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 (अड़तीस) वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए।

**टीप–** (1) ऐसे अभ्यर्थी, जिन्हें उपरोक्त नियम 8 (घ) (एक) तथा (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अधीन परीक्षा/चयन में प्रवेश दिया गया हो, यदि वे आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात्, या तो परीक्षा/चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्यागपत्र दे देते हैं, तो वे नियुक्ति हेतु पात्र नहीं होंगे। तथापि, यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् सेवा या पद से उनकी छंटनी कर दी जाती हो, तो वे पात्र बने रहेंगे।

(2) किसी भी अन्य मामले में ये आयु सीमाएं शिथिल नहीं की जायेंगी, विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा हेतु उपस्थित होने के लिए, नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी।

(ट) आयु सीमा के संबंध में, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश लागू होंगे।

(ठ) उपरोक्त किसी एक या अधिक आधार पर छूट का लाभ दिये जाने के उपरांत शासकीय सेवा में प्रवेश हेतु अधिकतम आयु सीमा 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(दो) **शैक्षणिक अर्हताएं–** अभ्यर्थी के पास सेवा के लिये विहित ऐसी शैक्षणिक अर्हताएं होना चाहिए, जैसी कि अनुसूची–तीन के कॉलम (5) में दर्शित है।

(तीन) **(क) शुल्क** – अभ्यर्थी को शासन द्वारा विहित फीस का भुगतान करना होगा।

**(ख) चिकित्सा शुल्क–** ऐसे अभ्यर्थी, जिन्हें चिकित्सा मण्डल के समक्ष उपस्थित होने के लिये अपेक्षित किया गया हो, को स्वास्थ्य परीक्षा होने के पूर्व चिकित्सा मण्डल के अध्यक्ष को शासन द्वारा यथा विहित शुल्क का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता.– (1)** अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा चयन के लिए उसे निरर्हित माना जा सकेगा।

**(2)** कोई भी पुरूष अभ्यर्थी, जिसकी एक से अधिक पत्नियां जीवित हों और कोई भी महिला अभ्यर्थी, जिसने ऐसे पुरूष से विवाह किया हो जिसकी पहले ही एक पत्नी जीवित हो, किसी सेवा या पद में नियुक्ति के लिए पात्र नहीं होगा/होगी:

परन्तु यदि शासन का यह समाधान हो जाए कि ऐसा करने के विशेष कारण हैं, तो शासन, ऐसे अभ्यर्थी को इस नियम के प्रवर्तन से छूट दे सकेगा।

**(3)** कोई भी अभ्यर्थी, किसी सेवा या पद पर तब तक नियुक्त नहीं किया जाएगा जब तक कि उसे ऐसी स्वास्थ्य परीक्षा में, जो विहित की जाए, मानसिक या शारीरिक रूप से स्वस्थ्य, तथा किसी मानसिक या शारीरिक दोष जो किसी सेवा या पद के कर्तव्य को पूरा करने में बाधा डाल सकता हो, से मुक्त, घोषित न कर दिया जाये:

परन्तु आपवादिक मामलों में अभ्यर्थी को उसकी स्वास्थ्य परीक्षा के पूर्व किसी सेवा या पद पर इस शर्त के अधीन अस्थायी नियुक्ति दी जा सकेगी कि यदि वह चिकित्सीय रूप से अस्वस्थ्य पाया जाता है तो उसकी सेवाएं तत्काल समाप्त की जा सकेगी।

**(4)** कोई भी अभ्यर्थी, किसी सेवा या पद के लिए उस स्थिति में पात्र नहीं होगा, यदि नियुक्ति प्राधिकारी का, ऐसी सम्यक् जांच, जैसा कि आवश्यक समझा जाए, के पश्चात, यह समाधान हो जाये कि वह (अभ्यर्थी) ऐसी सेवा या पद के लिए उपयुक्त नहीं है।

**(5)** कोई भी अभ्यर्थी, जिसे महिलाओं के विरुद्ध किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा:

परन्तु यदि किसी अभ्यर्थी के विरुद्ध न्यायालय में ऐसे मामले लंबित हों, तो उसकी नियुक्ति का मामला तब तक लंबित रखा जायेगा जब तक कि उस आपराधिक मामले का न्यायालय द्वारा अंतिम विनिश्चय न कर दिया जाए।

(6) कोई भी अभ्यर्थी, जिसने विवाह के लिए नियत की गई न्यूनतम आयु से पूर्व विवाह कर लिया हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा।

(7) कोई भी अभ्यर्थी, जिसकी दो से अधिक जीवित संतान हैं, जिनमें से एक का जन्म 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हो, किसी सेवा या पद के लिए पात्र नहीं होगा:

परन्तु कोई भी अभ्यर्थी, जिसकी पहले से एक जीवित संतान है तथा आगामी प्रसव 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हो, जिसमें दो या दो से अधिक संतान का जन्म होता है, किसी सेवा या पद के लिए निरर्हित नहीं होगा।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा.–** चयन हेतु अभ्यर्थी की पात्रता या अन्यथा के संबंध में, नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा और कोई भी अभ्यर्थी, जिसे नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रवेश प्रमाणपत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा/साक्षात्कार में उपस्थित होने की अनुमति नहीं दी जायेगी।

11. **प्रतियोगी परीक्षा/चयन द्वारा सीधी भर्ती (लिपिक वर्गीय संवर्ग की सेवाएं छोड़कर).–**

(1) सेवा में भर्ती के लिये चयन/प्रतियोगिता परीक्षा ऐसे अंतरालों पर आयोजित की जायेगी, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी बोर्ड/मण्डल के परामर्श से, समय–समय पर अवधारित करे;

(2) बोर्ड/मण्डल द्वारा परीक्षा ऐसे पाठ्यक्रम, परीक्षा योजना एवं निर्देशों के अनुसार ली जाएगी, जैसा कि शासन द्वारा नियुक्ति प्राधिकारी के परामर्श से समय–समय पर जारी किये जाये।

(3) सेवा में भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के उपबंध तथा इस अधिनियम के अधीन शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश लागू होंगे।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, ऐसे अभ्यर्थी, जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमी–लेयर) के सदस्य हैं, की नियुक्ति के लिए उसी कम में विचार किया जायेगा, जिस कम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमी–लेयर) से संबंधित उन अभ्यर्थियों, जिन्हें उनकी प्रशासनिक दक्षता को ध्यान में रखते हुए बोर्ड/मण्डल द्वारा नियुक्ति के लिये पात्र घोषित किया गया हो, उप–नियम (4) के अनुसार यथास्थिति, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा।

(6) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार, 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रखे जाएंगे।

(7) ऐसे मामलों में, जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिये कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और सक्षम प्राधिकारी की राय में यह पाया जाये कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमी–लेयर) से संबंधित अभ्यर्थियों की पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, तो सक्षम प्राधिकारी, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिये अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा।

(8) निःशक्त व्यक्तियों के लिये, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश के अनुसार आरक्षण लागू होगा।

12. **बोर्ड/मण्डल द्वारा अनुशंसित अभ्यर्थियों की सूची.**– एक. (1) बोर्ड/मण्डल, उन अभ्यर्थियों की योग्यता के क्रम में व्यवस्थित एक सूची, जो ऐसे स्तर से अर्हित हों जैसा कि बोर्ड/मण्डल द्वारा अवधारित किया जाये तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित उन अभ्यर्थियों की एक सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिए बोर्ड/मण्डल द्वारा उपयुक्त घोषित किये गये हों, तैयार करेगा तथा नियुक्ति प्राधिकारी को अग्रेषित करेगा। यह सूची सर्वसाधारण की जानकारी के लिये भी प्रकाशित की जायेगी।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हों।

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति के लिये कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जांच करने के पश्चात् जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है।

(4) चयन सूची, बोर्ड/मण्डल द्वारा इसके जारी किये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के लिये विधिमान्य रहेगी।

दो. **लिपिक वर्गीय सेवाओं में खाद्य निरीक्षक के पद के लिये सीमित प्रतियोगी परीक्षा द्वारा चयन के माध्यम से भर्ती**– (1) खाद्य एवं नागरिक आपूर्ति संचालनालय एवं अधीनस्थ कार्यालयों में कार्यरत लिपिक वर्गीय सेवा के व्यक्तियों से खाद्य निरीक्षक के पदों को भरने के लिये, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रति वर्ष ऐसी तारीख पर सीमित प्रतियोगी परीक्षा आयोजित की जायेगी जैसा कि अनुसूची–पांच में विनिर्दिष्ट अनुसार नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अवधारित किया जाये।

(2) भर्ती के लिये उपलब्ध रिक्तियों का प्रतिशत, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा जारी निर्देश के अनुसार क्रमशः अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्यों के लिये आरक्षित रहेगा।

(3) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, ऐसे अभ्यर्थी, जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्य हैं, की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जायेगा, जिस क्रम में उनके नाम उप–नियम (1) में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(4) नियुक्ति के लिये अनुशंसित उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची– उन अभ्यर्थियों की योग्यता के क्रम में व्यवस्थित एक सूची, जो अनुसूची–पांच में विनिर्दिष्ट मानकों के अनुसार अर्ह हों तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित उन अभ्यर्थियों की एक सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिए समिति/नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उपयुक्त घोषित किये गये हों, तैयार करेगा। यह सूची इसके अंतिम रूप दिये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के लिये प्रभावी होगी।

(5) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हों।

(6) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति के लिये कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जांच करने के पश्चात् जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है।

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति.– (1)** पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु चयन करने के लिए, एक समिति गठित की जाएगी, जिसमें अनुसूची–चार में उल्लिखित सदस्य सम्मिलित होंगे:

परन्तु इस उप–नियम के अधीन, समिति के गठन के लिए, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) की धारा 8 के उपबंध का भी अनुसरण किया जायेगा।

(2) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों में होगी, जो साधारणतः एक वर्ष से अधिक की न हो।

(3) पदोन्नति में आरक्षण, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के अनुसार एवं मॉडल रोस्टर के अनुसार होगा।

(4) रिक्तियों में पदोन्नति करने हेतु प्रकिया, उप–नियम (3) में उल्लिखित प्रावधानों तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देशों के अनुसार होगी।

14. **पदोन्नति के लिये पात्रता संबंधी शर्तें.– (1)** उप–नियम (2) के प्रावधानों के अध्यधीन रहते हुए, समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, उन पदों में जिनसे पदोन्नति की जानी है (चाहे मूल रूप में या स्थानापन्न रूप में), उतने वर्षों की सेवा, जैसा कि अनुसूची–चार के कॉलम (5) में विनिर्दिष्ट है, पूर्ण कर ली हो तथा जो उप–नियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र के भीतर आते हों।

**स्पष्टीकरण– पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति–** संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की कालावधि की गणना, उस कैलेण्डर वर्ष से की जाएगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया (कार्यभार ग्रहण किया) हो और संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने (कार्यभार ग्रहण करने) की तारीख से नहीं।

(2) पदोन्नति में आरक्षण छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार किया जायेगा।

(3) शासन द्वारा विहित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति की जायेगी।

15. **उपयुक्त अधिकारियों की सूची तैयार करना.– (1)** विभागीय पदोन्नति समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो उपर्युक्त नियम 14 में विहित शर्तो को पूरी करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा पदोन्नति के लिये पात्र पाया गया हो। यह सूची, चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये पर्याप्त होगी।

(2) पदोन्नति के लिये चयन सूची तैयार करने के लिसे मापदण्ड, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार वरिष्ठता सह उपयुक्तता पर आधारित होगी।

(3) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के अनुसार चयन सूची तैयार किये जाने के समय, चयन सूची में सम्मिलित अधिकारियों के नाम, अनुसूची–चार के कॉलम (3) में यथा परिभाषित सेवा या पदो में वरिष्ठता के आधार पर रखे जायेंगे।

**स्पष्टीकरण–** ऐसा व्यक्ति, जिसका नाम चयन सूची में शामिल किया गया हो, किन्तु जिसे सूची की विधिमान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो, केवल उसके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य रो ही उन व्यक्तियों के ऊपर जिन पर पश्चात्‌वर्ती चयन में विचार किया गया है, ज्येष्ठता का कोई दावा नहीं होगा।

16. **चयन सूची.–** (1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित सूची, अनुसूची–चार के कॉलम (3) में उल्लिखित पदों से, उक्त अनुसूची के कॉलम (4) में उल्लिखित पदों पर, सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिये चयन सूची होगी।

(2) किसी कैलेण्डर वर्ष में पदोन्नति के लिये तैयार की गई चयन सूची की वैधता उसी कैलेण्डर वर्ष के 31 दिसम्बर तक होगी।

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में, शासन के कहने पर, चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि वह उचित समझे तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा।

17. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति.**— (1) उपयुक्त अधिकारियों की सूची, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार तैयार की जायेगी।

(2) साधारणतः उस व्यक्ति की जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा जब तक कि चयन सूची में उसका नाम शामिल किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख के बीच की कालावधि के दौरान उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ जाये, जो नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा में नियुक्ति के लिये उसे अनुपयुक्त सिद्ध करता हो।

18. **परिवीक्षा.**— सेवा में नियुक्त किया गया प्रत्येक व्यक्ति, दो वर्षों की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर रहेगा।
**परीक्षा**— पदोन्नति द्वारा सेवा में नियुक्त किया गया प्रत्येक व्यक्ति, दो वर्षों की कालावधि के लिये स्थानापन्न हैसियत में नियुक्त किया गया समझा जायेगा।

19. **निर्वचन.**— यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत हो, तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जाएगा, जिस पर उसका निर्णय अंतिम होगा।

20. **शिथिलीकरण.**— इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा, कि वह किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को, जो उसे न्यायसंगत एवं उचित प्रतीत हो, सीमित या कम करती है:

परंतु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिये कम अनुकूल हो।

21. **व्यावृत्ति.**— इन नियमों में दी गई कोई भी बात, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर-क्रीमी-लेयर) के लिये राज्य शासन द्वारा समय-समय पर इस संबंध में जारी किये गये आदेशों के अनुसार दिये जाने वाले अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी।

22. **निरसन एवं व्यावृत्ति.**— इन नियमों के तत्स्थानी और इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं:

परंतु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विकास शील,** सचिव.

## अनुसूची—एक
(नियम 5 देखिये)

| स. क्र | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | ग्रेड वेतन |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | सहायक खाद्य अधिकारी | 59 | तृतीय श्रेणी (कार्यपालिक) | 9300—34800 | 4300 |
| 2. | खाद्य निरीक्षक | 260 | तृतीय श्रेणी (कार्यपालिक) | 5200—20200 | 2800 |

अनुसूची–दो
(नियम 6 देखिए)
भर्ती का तरीका

| स. क. | विभाग का नाम | पद का नाम | पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले पदों की संख्या का प्रतिशत | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | सीधी भर्ती द्वारा [नियम 6 (1) (क) (एक) एवं (दो) देखिये] | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा [नियम 6 (1) (ख) देखिये] | अस्थायी स्थानान्तरण द्वारा [नियम 6 (1) (ग) देखिये] |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| 1. | छत्तीसगढ़ खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग | सहायक खाद्य अधिकारी | 59 | | 100% | |
| 2. | –तदैव– | खाद्य निरीक्षक | 260 | 95% | 5% | |

## अनुसूची तीन
(नियम 8 देखिए)

| स. क्र. | विभाग का नाम | पद का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | शैक्षणिक योग्यता | अन्य |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| | छत्तीसगढ़ खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग | | | | | |
| 1. | | खाद्य निरीक्षक | 21 वर्ष | 30 वर्ष | मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक की उपाधि | |

टीप– ऐसे अभ्यर्थी, जो छत्तीसगढ़ राज्य के वास्तविक निवासी हैं, के लिये उच्चतर आयु सीमा, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश के अनुसार शिथिलनीय होगी।

अनुसूची–चार
(नियम 13 देखिये)

| स. क्र. | विभाग का नाम | सेवा या पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | सेवा या पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है | पदोन्नति की पात्रता के लिये अनुभव की न्यूनतम अवधि | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्यों का नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | छत्तीसगढ़ खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग | खाद्य निरीक्षक | सहायक खाद्य अधिकारी | 5 वर्ष | 1. संचालक, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण – अध्यक्ष<br>2. अवर सचिव, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग – सदस्य<br>3. संयुक्त संचालक, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण संचालनालय – सदस्य |

## अनुसूची–पांच

खाद्य नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण के लिपिक वर्गीय कर्मचारियों की सीमित प्रतियोगिता परीक्षा के माध्यम से निरीक्षक के रूप में नियुक्ति हेतु योजना–

1. **शीर्षक**– यह योजना खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण के निरीक्षक के पद में, संचालनालय खाद्य तथा नागरिक आपूर्ति एवं अधीनस्थ कार्यालय (जिला कार्यालय खाद्य शाखा) में कार्यरत लिपिक वर्गीय सेवा से, नियुक्ति के लिए योजना कहलायेगी।

2. **पात्रता**– इस योजना में भाग लेने के लिये लिपिक वर्गीय संवर्ग के सदस्यों के पास निम्नलिखित पात्रतायें होनी चाहिये:–

   (1) ऐसे कर्मचारी, जो संचालनालय, खाद्य नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण तथा इसके अधीनस्थ कार्यालय (जिला कार्यालय खाद्य शाखा) में लिपिक वर्गीय संवर्ग में हों, क्रमशः निरन्तर पांच वर्ष तक कार्यरत रहे हों, (जिला कार्यालय, खाद्य शाखा के लिपिक वर्गीय कर्मचारियों को कलेक्टर से अनापत्ति प्रमाणपत्र प्राप्त करना होगा)।

   (2) ऐसे कर्मचारी, जो अनुसूची–तीन के अनुसार खाद्य एवं नागरिक आपूर्ति के निरीक्षक पद में सीधे नियुक्ति के लिये विहित शैक्षणिक अर्हताएं रखते हों, (जो किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक हो)

   (3) चयन किये जाने वाले वर्ष के 1 जनवरी को 40 वर्ष, अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजाति के लिये 45 वर्ष से अधिक न हो।

3. **चयन**– नियुक्ति के लिये चयन– (1) इस योजना के अंतर्गत ली जाने वाली परीक्षा में सफल अभ्यर्थियों द्वारा अभिप्राप्त अंक, और

   (2) संबंधित कर्मचारी की पिछले पांच वर्षों के गोपनीय प्रतिवेदनों का मूल्यांकन।

4. **परीक्षा**– (1) लिखित परीक्षा, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रत्येक वर्ष ऐसी तारीखों तथा स्थान में, ली जाएगी, जो उसके द्वारा नियत किया जाये।

   (2) लिखित परीक्षा में 2½ (ढाई) घंटे की अवधि के दो प्रश्न पत्र होंगे, प्रत्येक 50 अंक के होंगे। इस परीक्षा में सफल होने के लिये प्रत्येक प्रश्न पत्र में, कम से कम 50 प्रतिशत अंक प्राप्त करना आवश्यक होगा।

   (3) प्रश्न पत्र निम्नलिखित विषयों पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा तैयार किया जायेगा:–

   **प्रश्न पत्र क्र. I**– सामान्य ज्ञान, सामान्य अंग्रेजी, प्रारंभिक गणित तथा कम्प्यूटर का सामान्य ज्ञान।

   **प्रश्न पत्र क्र. II**– शासकीय सेवा के सामान्य नियम, विभाग में प्रचलित शब्दावलियों, विभाग में प्रचलित अधिनियम, नियम, उप–नियम, मैन्युअल इत्यादि के अन्तर्गत किये जाने वाले कार्यो का ज्ञान,

   (4) प्रश्नपत्रों का पाठ्यक्रम संलग्न परिशिष्ट में दिया गया है।

   (5) ऐसे कर्मचारी इस परीक्षा में शामिल होने के लिये पात्र होंगे जो उपर्युक्त पैरा 2 में उल्लिखित पात्रताएं रखते हों। इस परीक्षा में भाग लेने के लिये इच्छुक अभ्यर्थियों से आवेदन, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा परीक्षा के लिये निर्धारित तिथि से कम से कम एक माह पूर्व, आमंत्रित किये जायेंगे। अभ्यर्थी जो इस परीक्षा में शामिल होने के लिये पात्र पाये जायेंगे, उन्हें तारीख, स्थान इत्यादि के बारे में सूचना दी जायेगी।

   (6) उत्तर पुस्तिकाओं की जांच के लिये विभाग के मूल्यांकन अधिकारियों को, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा नामांकित किया जायेगा।

   (7) ऐसे अभ्यर्थियों की सूची बनाई जायेगी जिसने प्रत्येक प्रश्न पत्र में 50 प्रतिशत या उससे अधिक अंक प्राप्त किये हैं।

5. **गोपनीय प्रतिवेदनों का मूल्यांकन तथा चयन की अंतिम सूची**– (1) ऐसे अभ्यर्थी जिनका नाम पैरा 4 (7) के अनुसार चयन सूची में पाया गया हो, के गोपनीय प्रतिवेदन का मूल्यांकन अनुसूची–चार के कॉलम (6) में विहित अनुसार विभागीय पदोन्नति समिति द्वारा किया जायेगा।

(2) प्रत्येक अभ्यर्थी को प्रत्येक वर्ष की गोपनीय प्रतिवेदन के लिये 20 अंक में से निम्नलिखित अंक दिये जायेंगे—

| | | |
|---|---|---|
| उत्कृष्ट / बहुत अच्छा | — | 20 |
| अच्छा | — | 15 |
| सामान्य | — | 10 |

(3) लिखित परीक्षा तथा प्रत्येक अभ्यर्थी के गोपनीय प्रतिवेदन में प्राप्त कुल अंक को जोड़ा जायेगा।

(4) मैरिट के आधार पर अंतिम चयन सूची तैयार की जायेगी, जहां परीक्षा में अभिप्राप्त कुल अंको और गोपनीय प्रतिवेदन पर विचार किया जायेगा ।

(5) खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण के निरीक्षक के लिये चयनित लिपिक वर्गीय कर्मचारियों की वरिष्ठता वही होगी, जो अंतिम चयन सूची में हो।

6. **परिवीक्षा**— इस योजना के द्वारा चयनित किये गये कर्मचारी, 2 वर्ष की परीवीक्षा अवधि पर रखा जायेगा। जहां इस अवधि में प्रशिक्षण दिया जायेगा और यदि कोई विभागीय परीक्षा देना आवश्यक हो तो वह भी उत्तीर्ण करना होगा। यदि परीवीक्षा अवधि में खाद्य नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण के निरीक्षक के पद के लिये किसी अभ्यर्थी को उपयुक्त नहीं पाया जाता है तो उसे उसके मूल पद में प्रत्यावर्तित कर दिया जायगा तथा निरीक्षक के रूप में उसके द्वारा की गई परीवीक्षा की अवधि को लिपिक वर्गीय सेवा में की गई अवधि मानी जायेगी।

## परिशिष्ट

## प्रश्न पत्र हेतु पाठ्यक्रम

**प्रश्न पत्र– प्रथम** (पूर्णांक 50)

(1) सामान्य ज्ञान– सामान्य घटनाएं, भारत का इतिहास, भूगोल का इतिहास तथा संबंधित प्रसंग, छत्तीसगढ़ के बारे में सामान्य जानकारी (10 अंक)

(2) सामान्य अंग्रेजी (15 अंक)

(3) प्रारंभिक गणित– गुणा, भाग, प्रतिशत, लाभ–हानि, औसत, क्षेत्रफल, आयतन औसत तथा अनुपात (15 अंक)

(4) कम्प्यूटर का सामान्य ज्ञान (10 अंक)

**प्रश्न पत्र– द्वितीय** (पूर्णांक 50)

(1) विभागीय सेवा संबंधी ज्ञान– वेतन तथा भत्ता, अवकाश, सामान्य भविष्य निधि, भर्ती नियम तथा सेवा शर्तें (10 अंक)

(2) विभाग के प्रयोग में आने वाले विशिष्ट ऐसे शब्द, जिनका विभाग में कुछ विशिष्ट अर्थ होता है, का ज्ञान. (15 अंक)

(3) विभागीय नियम से संबंधित ज्ञान– कतिपय अधिसूचना, नियम, नियंत्रण आदेश इत्यादि, जिस पर विभाग का कार्य आधारित हो (25 अंक)

रायपुर, दिनांक 30 अक्टूबर 2013

क्रमांक एफ 1–22/खाद्य/2011/29–1.– भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 30 अक्टूबर, 2013 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विकास शील**, सचिव.

Raipur, the 30th October 2013

## NOTIFICATION

No. F 1-22/food/2011/29-1.- In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby, makes the following rules relating to the recruitment in the Chhattisgarh Food, Civil Supplies and Consumer Protection (Non-Gazetted Executive) Services, namely:-

**RULES**

1. **Short title and commencement.**- (1) These rules may be called the Chhattisgarh Food, Civil Supplies and Consumer Protection (Non-Gazetted Executive) Service, Recruitment Rules, 2013.

   (2) It shall come into force with effect from the date of its publication in the Official Gazette.

2. **Definitions.** – In these rules, unless the context otherwise requires, -

   (a) "**Appointing Authority**" means the Director/Commissioner of Food Civil Supplies and Consumer Protection Department;

   (b) "**Board/ Mandal**" means the Chhattisgarh Professional Examination Board;

   (c) "**Committee**" means the Selection Committee as approved by the Government;

   (d) "**Examination**" means a competitive examination conducted for the recruitment as per rule 11;

   (e) "**Government**" means the Government of Chhattisgarh;

   (f) "**Governor**" means the Governor of Chhattisgarh;

   (g) "**Other Backward Classes**" means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide Notification No. F 8-5/twenty five/4-84, dated 26-12-1984.

   (h) "**Schedule**" means the Schedule appended to these rules;

   (i) "**Scheduled Castes**" means the Scheduled Castes as specified in relation to this State under Article 341 of the Constitution of India;

   (j) "**Scheduled Tribes**" means the Scheduled Tribes as specified in relation to this State under Article 342 of the Constitution of India;

   (k) "**Service**" means the Chhattisgarh Food, Civil Supplies and Consumer Protection (Non-Gazetted Executive), Service;

   (l) "**State**" means the State of Chhattisgarh;

